| | | | |
|---|---|---|---|
| (5) | प्रभावित क्षेत्र में शासकीय मकान तथा अन्य परिसम्पत्तियों की अनुमानित संख्या. | — | निरंक |
| (6) | क्या प्रस्तावित अर्जन न्यूनतम है ? | — | हां |
| (7) | क्या संभव विकल्पों और इसकी साध्यता पर विचार कर लिया गया है ? | — | हां |
| (8) | परियोजना की कुल लागत | — | 15,00,277-00 (जरेकेला-नवापारा पुल निर्माण) |
| (9) | परियोजना से होने वाला लाभ | — | जन सुविधा के लिये आवागमन सुविधा |
| (10) | प्रस्तावित सामाजिक समाघात की प्रतिपूर्ति के लिये उपाय तथा उस पर होने वाला संभावित व्यय. | — | (मूल्य लगभग 50,000-00 रुपये) |
| (11) | परियोजना द्वारा प्रभावित होने वाले अन्य घटकांक | — | निरंक |

उपरोक्त भूमि अर्जन के संबंध में किसी व्यक्ति/संस्था या अन्य किसी व्यक्ति को कोई जानकारी/सुझाव देना हो, तो विहित तिथि/समय एवं स्थान पर दी जा सकेगी.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**शम्मी आबिदी,** कलेक्टर एवं पदेन उप-सचिव.

## कार्यालय, कलेक्टर, जिला जांजगीर-चांपा, छत्तीसगढ़ एवं पदेन उप-सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, राजस्व एवं आपदा प्रबंधन विभाग

बिलासपुर, दिनांक 20 दिसम्बर 2017

क्रमांक/20120/अ-82/2016-17.—चूंकि राज्य शासन को यह प्रतीत होता है कि इससे संलग्न अनुसूची के खाने (1) से (4) में वर्णित भूमि की अनुसूची के खाने (6) में उसके सामने दिये गये सार्वजनिक प्रयोजन के लिये आवश्यकता है अथवा आवश्यकता पड़ने की संभावना है. अत: भूमि अर्जन, पुनर्वासन और पुनर्व्यवस्थापन में उचित प्रतिकर और पारदर्शिता का अधिकार अधिनियम, 2013 (जिसे एतद् पश्चात् अधिनियम 2013 कहा जायेगा) की धारा 11 की उप-धारा (1) के उपबंधों के अनुसार सभी संबंधित व्यक्तियों को इसके द्वारा इस आशय की सूचना दी जाती है कि राज्य शासन एतद्द्वारा अनुसूची के खाने (5) में उल्लेखित प्राधिकारी को उक्त भूमि के संबंध में धारा 12 के अंतर्गत दी गयी शक्तियों का प्रयोग करने के लिए प्राधिकृत करता है :—

### अनुसूची

| भूमि का वर्णन | | | | धारा 12 द्वारा प्राधिकृत | सार्वजनिक प्रयोजन |
|---|---|---|---|---|---|
| जिला | तहसील | नगर/ग्राम | लगभग क्षेत्रफल (हेक्टेयर में) | अधिकारी | का वर्णन |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| जांजगीर-चांपा | डभरा | बिलाईगढ़ प.ह.नं. 40 | 8.170 | कार्यपालन अभियंता, जल संसाधन संभाग रायगढ़. | कलमा बैरॉज निर्माण हेतु. |

भूमि का नक्शा (प्लान) का निरीक्षण अनुविभागीय अधिकारी (राजस्व), डभरा के कार्यालय में किया जा सकता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**एस. भारतीदासन,** कलेक्टर एवं पदेन उप-सचिव.

## कार्यालय, कलेक्टर, जिला जांजगीर-चांपा, छत्तीसगढ़ एवं पदेन उप-सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, राजस्व एवं आपदा प्रबंधन विभाग

जांजगीर-चांपा, दिनांक 21 दिसम्बर 2017

क्रमांक/20228/अ-82/2016-17.—चूंकि राज्य शासन को इस बात का समाधान हो गया है कि नीचे दी गई अनुसूची के पद (1) में वर्णित भूमि की अनुसूची के पद (2) में उल्लेखित सार्वजनिक प्रयोजन के लिए आवश्यकता है. अतः भूमि अर्जन, पुनर्वासन और पुनर्व्यवस्थापन में उचित प्रतिकर और पारदर्शिता का अधिकार अधिनियम, 2013 (जिसे एतद् पश्चात् अधिनियम, 2013 कहा जायेगा) की धारा 19 के अन्तर्गत इसके द्वारा यह घोषित किया जाता है कि उक्त भूमि की उक्त प्रयोजन के लिए आवश्यकता है :—

### अनुसूची

(1) भूमि का वर्णन-
- (क) जिला-जांजगीर-चांपा
- (ख) तहसील-डभरा
- (ग) नगर/ग्राम-बिरहाभांठा, प.ह.नं. 40
- (घ) लगभग क्षेत्रफल-0.080 हेक्टेयर

| | खसरा नम्बर | रकबा (हेक्टेयर में) |
|---|---|---|
| | (1) | (2) |
| | 2/9 | 0.012 |
| | 2/6 | 0.012 |
| | 2/15 | 0.004 |
| | 2/7 | 0.004 |
| | 2/8 | 0.024 |
| | 30/3 | 0.012 |
| | 30/4 | 0.012 |
| योग | 7 | 0.080 |

(2) सार्वजनिक प्रयोजन जिसके लिए आवश्यकता है-कलमा बैराज निर्माण हेतु.

(3) भूमि का नक्शा (प्लान) का निरीक्षण अनुविभागीय अधिकारी (राजस्व), डभरा के कार्यालय में किया जा सकता है.

जांजगीर-चांपा, दिनांक 21 दिसम्बर 2017

क्रमांक/20230/अ-82/2016-17.—चूंकि राज्य शासन को इस बात का समाधान हो गया है कि नीचे दी गई अनुसूची के पद (1) में वर्णित भूमि की अनुसूची के पद (2) में उल्लेखित सार्वजनिक प्रयोजन के लिए आवश्यकता है. अतः भूमि अर्जन, पुनर्वासन और पुनर्व्यवस्थापन में उचित प्रतिकर और पारदर्शिता का अधिकार अधिनियम, 2013 (जिसे एतद् पश्चात् अधिनियम, 2013 कहा जायेगा) की धारा 19 के अन्तर्गत इसके द्वारा यह घोषित किया जाता है कि उक्त भूमि की उक्त प्रयोजन के लिए आवश्यकता है :—

### अनुसूची

(1) भूमि का वर्णन-
- (क) जिला-जांजगीर-चांपा
- (ख) तहसील-डभरा
- (ग) नगर/ग्राम-भैंसामुहान, प.ह.नं. 39
- (घ) लगभग क्षेत्रफल-2.621 हेक्टेयर

| खसरा नम्बर | रकबा (हेक्टेयर में) |
|---|---|
| (1) | (2) |
| 386/2 | 0.032 |
| 386/4 | 0.032 |
| 386/3 | 0.032 |
| 386/5 | 0.032 |
| 386/1 | 0.138 |
| 387/1 | 0.251 |
| 388/1 | 0.077 |
| 388/2 | 0.069 |
| 391 | 0.085 |
| 392/2 | 0.032 |
| 392/5 | 0.032 |
| 394/3 | 0.057 |
| 394/1 | 0.061 |
| 394/6 | 0.028 |
| 394/2 | 0.028 |
| 394/4 | 0.045 |
| 397/1 | 0.069 |
| 398/1 | 0.036 |
| 398/2 | 0.036 |
| 399/1 | 0.089 |
| 400/2 | 0.057 |
| 400/1 | 0.053 |
| 402/1 | 0.028 |
| 402/2 | 0.028 |
| 403 | 0.045 |

| | (1) | (2) |
|---|---|---|
| | 404 | 0.036 |
| | 405 | 0.101 |
| | 406/1 | 0.049 |
| | 406/2 | 0.049 |
| | 407 | 0.121 |
| | 408/1 | 0.065 |
| | 408/2 | 0.020 |
| | 408/3 | 0.036 |
| | 408/4 | 0.040 |
| | 415/1 | 0.142 |
| | 415/2 | 0.053 |
| | 417/2 | 0.308 |
| | 425/1 | 0.093 |
| योग | 38 | 2.585 |

(2) सार्वजनिक प्रयोजन जिसके लिए आवश्यकता है-कलमा बैराज निर्माण हेतु.

(3) भूमि का नक्शा (प्लान) का निरीक्षण अनुविभागीय अधिकारी (राजस्व), डभरा के कार्यालय में किया जा सकता है.

जांजगीर-चांपा, दिनांक 21 दिसम्बर 2017

क्रमांक/20232/अ-82/2016-17.—चूंकि राज्य शासन को इस बात का समाधान हो गया है कि नीचे दी गई अनुसूची के पद (1) में वर्णित भूमि की अनुसूची के पद (2) में उल्लेखित सार्वजनिक प्रयोजन के लिए आवश्यकता है. अतः भूमि अर्जन, पुनर्वासन और पुनर्व्यवस्थापन में उचित प्रतिकर और पारदर्शिता का अधिकार अधिनियम, 2013 (जिसे एतद् पश्चात् अधिनियम, 2013 कहा जायेगा) की धारा 19 के अन्तर्गत इसके द्वारा यह घोषित किया जाता है कि उक्त भूमि की उक्त प्रयोजन के लिए आवश्यकता है :—

## अनुसूची

(1) भूमि का वर्णन-
- (क) जिला-जांजगीर-चांपा
- (ख) तहसील-डभरा
- (ग) नगर/ग्राम-पलसदा, प.ह.नं. 40
- (घ) लगभग क्षेत्रफल-2.933 हेक्टेयर

| खसरा नम्बर | रकबा (हेक्टेयर में) |
|---|---|
| (1) | (2) |
| 15/2 | 0.053 |
| 15/1 | 0.049 |
| 128/1 | 0.045 |
| 128/4 | 0.045 |
| 128/5 | 0.032 |
| 129 | 0.069 |
| 130/1 | 0.020 |
| 130/3 | 0.024 |
| 130/2 | 0.024 |
| 131/1 | 0.073 |
| 131/2 | 0.036 |
| 131/3 | 0.036 |
| 132/3 | 0.012 |
| 132/2 | 0.012 |
| 132/1 | 0.040 |
| 133/1 | 0.036 |
| 133/4 | 0.012 |
| 133/5 | 0.012 |
| 133/2 | 0.012 |
| 133/7 | 0.024 |
| 133/6 | 0.024 |
| 133/8 | 0.038 |
| 133/9 | 0.038 |
| 224/2 | 0.004 |
| 224/3 | 0.012 |
| 224/4 | 0.008 |
| 224/1 | 0.028 |
| 215 | 0.016 |
| 214/1 क | 0.008 |
| 214/1 ख | 0.008 |
| 214/2 क | 0.004 |
| 214/2 ख | 0.024 |
| 214/2 ग | 0.004 |
| 214/2 घ | 0.004 |
| 214/3 क | 0.028 |
| 214/3 ख | 0.028 |
| 214/4 | 0.016 |
| 213 | 0.036 |
| 212 | 0.032 |
| 211/1 | 0.028 |
| 211/2 | 0.028 |
| 210/1 | 0.008 |
| 151 | 0.008 |
| 154 | 0.036 |
| 155 | 0.008 |

| (1) | (2) |
|---|---|
| 156/1 | 0.020 |
| 137/1 | 0.081 |
| 137/2 | 0.085 |
| 138/2 | 0.004 |
| 139 | 0.004 |
| 141/1 | 0.012 |
| 141/2 | 0.024 |
| 142/1 | 0.045 |
| 142/2 | 0.016 |
| 142/3 | 0.016 |
| 147 | 0.028 |
| 148 | 0.040 |
| 149 | 0.040 |
| 150 | 0.020 |
| 235/1 | 0.008 |
| 229/2 | 0.008 |
| 229/1 | 0.008 |
| 230/1 | 0.016 |
| 230/2 | 0.016 |
| 227/2 | 0.028 |
| 227/1 | 0.032 |
| 226/1 | 0.008 |
| 226/2 | 0.008 |
| 225 | 0.032 |
| 156/2 | 0.020 |
| 157 | 0.028 |
| 158 | 0.081 |
| 159 | 0.093 |
| 161/1 | 0.101 |
| 161/2 | 0.049 |
| 161/3 | 0.053 |
| 162 | 0.166 |
| 163 | 0.101 |
| 173/2 क | 0.004 |
| 173/2 ख | 0.032 |
| 173/2 ग | 0.040 |
| 173/1 क | 0.121 |
| 173/1 ख | 0.012 |
| 172/2 | 0.036 |
| 174/2 | 0.020 |
| 174/3 | 0.162 |
| 179 | 0.049 |
| 193 | 0.008 |
| 194/1 | 0.008 |
| 194/2 | 0.004 |
| 194/3 | 0.004 |
| योग 91 | 2.933 |

(2) सार्वजनिक प्रयोजन जिसके लिए आवश्यकता है-कलमा बैराज निर्माण हेतु.

(3) भूमि का नक्शा (प्लान) का निरीक्षण अनुविभागीय अधिकारी (राजस्व), डभरा के कार्यालय में किया जा सकता है.

जांजगीर-चांपा, दिनांक 21 दिसम्बर 2017

क्रमांक/20234/अ-82/2016-17.—चूंकि राज्य शासन को इस बात का समाधान हो गया है कि नीचे दी गई अनुसूची के पद (1) में वर्णित भूमि की अनुसूची के पद (2) में उल्लेखित सार्वजनिक प्रयोजन के लिए आवश्यकता है. अत: भूमि अर्जन, पुनर्वासन और पुनर्व्यवस्थापन में उचित प्रतिकर और पारदर्शिता का अधिकार अधिनियम, 2013 (जिसे एतद् पश्चात् अधिनियम, 2013 कहा जायेगा) की धारा 19 के अन्तर्गत इसके द्वारा यह घोषित किया जाता है कि उक्त भूमि की उक्त प्रयोजन के लिए आवश्यकता है :—

## अनुसूची

(1) भूमि का वर्णन-
- (क) जिला-जांजगीर-चांपा
- (ख) तहसील-डभरा
- (ग) नगर/ग्राम-कांशीडीह, प.ह.नं. 37
- (घ) लगभग क्षेत्रफल-0.052 हेक्टेयर

| खसरा नम्बर (1) | रकबा (हेक्टेयर में) (2) |
|---|---|
| 300 | 0.004 |
| 302 | 0.008 |
| 303 | 0.012 |
| 408 | 0.008 |
| 410/1 | 0.012 |
| 410/2 | 0.008 |
| योग 6 | 0.052 |

(2) सार्वजनिक प्रयोजन जिसके लिए आवश्यकता है-कलमा बैराज निर्माण हेतु.

(3) भूमि का नक्शा (प्लान) का निरीक्षण अनुविभागीय अधिकारी (राजस्व), डभरा के कार्यालय में किया जा सकता है.

जांजगीर-चांपा, दिनांक 21 दिसम्बर 2017

क्रमांक/20236/अ-82/2016-17.—चूंकि राज्य शासन को इस बात का समाधान हो गया है कि नीचे दी गई अनुसूची के पद (1) में वर्णित भूमि की अनुसूची के पद (2) में उल्लेखित सार्वजनिक प्रयोजन के लिए आवश्यकता है. अतः भूमि अर्जन, पुनर्वासन और पुनर्व्यवस्थापन में उचित प्रतिकर और पारदर्शिता का अधिकार अधिनियम, 2013 (जिसे एतद् पश्चात् अधिनियम, 2013 कहा जायेगा) की धारा 19 के अन्तर्गत इसके द्वारा यह घोषित किया जाता है कि उक्त भूमि की उक्त प्रयोजन के लिए आवश्यकता है :—

अनुसूची

(1) भूमि का वर्णन-
   (क) जिला-जांजगीर-चांपा
   (ख) तहसील-डभरा
   (ग) नगर/ग्राम-कलमा, प.ह.नं. 41
   (घ) लगभग क्षेत्रफल-0.894 हेक्टेयर

| | खसरा नम्बर | रकबा (हेक्टेयर में) |
|---|---|---|
| | (1) | (2) |
| | 185/1 | 0.121 |
| | 186 | 0.162 |
| | 187 | 0.109 |
| | 188 | 0.117 |
| | 189 | 0.385 |
| योग | 5 | 0.894 |

(2) सार्वजनिक प्रयोजन जिसके लिए आवश्यकता है-कलमा बैराज निर्माण हेतु.

(3) भूमि का नक्शा (प्लान) का निरीक्षण अनुविभागीय अधिकारी (राजस्व), डभरा के कार्यालय में किया जा सकता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**एस. भारतीदासन,** कलेक्टर एवं पदेन उप-सचिव.

## विभाग प्रमुखों के आदेश

### वित्त विभाग
मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 4 जनवरी 2018

क्रमांक 23/1475/2017/स्था./चार.—छत्तीसगढ़ शासन, वित्त विभाग के ज्ञापन क्रमांक 495/1976/2012/स्था./चार, नया रायपुर, दिनांक 25-04-2015 द्वारा जारी राज्य वित्त सेवा संवर्ग के परिवीक्षाधीन अधिकारियों के प्रशिक्षण कार्यक्रम को अधिक्रमित करते हुए राज्य शासन एतद्द्वारा संलग्न परिशिष्ट "अ" अनुसार राज्य वित्त सेवा के परिवीक्षाधीन अधिकारियों के लिए प्रशिक्षण कार्यक्रम निर्धारित करता है.

**शारदा वर्मा,**
संचालक, बजट.

**छत्तीसगढ़ राज्य वित्त सेवा परिवीक्षाधीन अधिकारियों के प्रशिक्षण कार्यक्रम**

| स. क्र. | विभाग | प्रशिक्षण की विषय वस्तु एवं प्रशिक्षण अवधि |
|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) |
| 1. | छत्तीसगढ़ प्रशासन अकादमी, निमोरा | आधार-भूत प्रशिक्षण<br>(04 सप्ताह) |
| 2. | संचालनालय, कोष, लेखा एवं पेंशन, छत्तीसगढ़, नया रायपुर. | 1. संचालनालय का प्रशासनिक ढांचा<br>2. संचालनालय में किये जाने वाले कार्य<br>3. अधीनस्थ कार्यालयों की गतिविधियां<br>4. सी.पी.एस./पी.एफ.एम.एस.<br>5. पेंशन<br>6. ऑडिट<br>(02 सप्ताह) |

| (1) | (2) | (3) |
|---|---|---|
| 3. | संभागीय संयुक्त संचालक, कोष, लेखा एवं पेंशन | पेंशन वेतन निर्धारण कोषालय निरीक्षण<br>(02 सप्ताह) |
| 4. | जिला कलेक्ट्रेट | जिला कार्यालय की कार्य प्रणाली का अध्ययन<br>(01 सप्ताह) |
| 5. | महालेखाकार छत्तीसगढ़, रायपुर | 1. महालेखाकार कार्यालय का सामान्य प्रशासनिक ढांचा<br>2. लेखा संकलन प्रक्रिया का अध्ययन<br>3. निर्माण लेखा वन लेखा<br>4. विभिन्न शाखाओं में संपादित कार्यों एवं कोषालय से संबंधित संव्यवहारों का अध्ययन.<br>(04 सप्ताह) |
| 6. | वित्त विभाग, मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर | 1. वित्त विभाग द्वारा संपादित किये जाने वाले कार्यों का अध्ययन<br>2. शासन स्तर पर बजट बनाने की प्रक्रिया का विस्तृत अध्ययन<br>3. अन्य विभागों एवं वित्त विभागों के आपसी संबंध<br>(02 सप्ताह) |
| 7. | आयुक्त सह संचालक स्थानीय निधि संपरीक्षा, रायपुर | 1. संचालनालय का ढांचा<br>2. संचालनालय के कार्यों का अध्ययन<br>3. स्थानीय निकायों की लेखा संपरीक्षा का अध्ययन<br>(01 सप्ताह) |
| 8. | पंजीयक सहकारी समितियाँ | कार्यालय की कार्य प्रणाली का अध्ययन<br>(01 सप्ताह) |
| 9. | रिजर्व बैंक ऑफ इंडिया, नागपुर महाराष्ट्र | रिजर्व बैंक ऑफ इंडिया की कार्य प्रणाली का अध्ययन<br>(01 सप्ताह) |
| 10. | विकास आयुक्त छ.ग. रायपुर | 1. राज्य की विभिन्न विकास योजनाओं का जिला पंचायत/विकास खण्ड/ग्राम स्तर पर अध्ययन/क्रियान्वयन.<br>2. उक्त विकास कार्यों में वित्तीय प्रबंधन प्रक्रिया का अध्ययन<br>3. विकास आयुक्त कार्यालय की गतिविधियों का अध्ययन<br>4. विभागाध्यक्ष कार्यालयों में लेखा कार्य की पद्धति का अध्ययन<br>5. विभाग में चल रही विकास योजनाओं एवं उसके क्रियान्वयन का अध्ययन.<br>(02 सप्ताह) |
| 11. | प्रधान मुख्य वन संरक्षक छ.ग. | 1. वन विभाग के कार्य का अध्ययन<br>2. वन विभाग में लेखा कार्यों की पद्धति का अध्ययन<br>(01 सप्ताह) |
| 12. | प्रमुख अभियंता लोक निर्माण विभाग, छ.ग. | लोक निर्माण विभाग के कार्यों का अध्ययन<br>(01 सप्ताह) |

| (1) | (2) | (3) |
|---|---|---|
| 13. | आयुक्त वाणिज्यिक कर | वाणिज्यिक कर कार्यालय की कार्य प्रणाली का अध्ययन<br>(01 सप्ताह) |
| 14. | स्कूल शिक्षा विभाग | 1. माध्यमिक शिक्षा मंडल की कार्य प्रणाली का प्रशिक्षण<br>2. सर्वशिक्षा अभियान के संबंध में प्रशिक्षण<br>3. पाठ्य पुस्तक निगम का अध्ययन<br>4. लोक शिक्षण संचालनालय की योजनाओं एवं कार्य प्रणाली का अध्ययन.<br>(स्कूल शिक्षा विभाग की कार्य प्रणाली Budgeting and Funding पैटर्न का अध्ययन एवं लेखांकन प्रक्रिया का प्रशिक्षण प्राप्त करना)<br>(02 सप्ताह) |
| 15. | उप कोषालय | उप कोषालय में संपादित किये जाने वाले सभी कार्यों का व्यवहारिक ज्ञान प्राप्त करना.<br>(01 सप्ताह) |
| 16. | जिला कोषालय | जिला कोषालय में संपादित किये जाने वाले सभी कार्यों का व्यवहारिक ज्ञान प्राप्त करना.<br>(02 सप्ताह) |
| 17. | लोक लेखा यूनिट विधान सभा छ.ग. | लोक लेखा संबंधित कार्य<br>(01 सप्ताह) |
| 18. | जिला पंचायत | जिला पंचायत के सभी कार्यों का प्रशिक्षण<br>(01 सप्ताह) |
| 19. | वाणिज्यि एवं उद्योग तथा छ.ग. उद्योग विकास प्राधिकरण. | वाणिज्य एवं उद्योग तथा छ.ग. उद्योग विकास प्राधिकरण के सभी कार्यों का प्रशिक्षण.<br>(01 सप्ताह) |
| 20. | संचालक, पंचायत नया रायपुर एवं संचालक, समाज कल्याण विभाग, नया रायपुर. | संचालक, पंचायत एवं संचालक, समाज कल्याण विभाग के सभी कार्यों का प्रशिक्षण.<br>(01 सप्ताह) |
| 21. | जिला कोषालय में अतिरिक्त प्रभार | अतिरिक्त कोषालय अधिकारी के रूप में प्रभार<br>(22 सप्ताह) |

# छत्तीसगढ़ आयुर्वेदिक तथा यूनानी चिकित्सा पद्धति एवं प्राकृतिक चिकित्सा बोर्ड, रायपुर
## रजिस्ट्रार कार्यालय शासकीय आयुर्वेदिक महाविद्यालय चिकित्सालय भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 30 जनवरी 2018

क्रमांक-01/बोर्ड निर्वाचन/2017/56-58.—छत्तीसगढ़ आयुर्वेदिक, यूनानी तथा प्राकृतिक चिकित्सा व्यवसायी अधिनियम, 1970 (अनुकूलन आदेश 2001) के अधीन छत्तीसगढ़ आयुर्वेदिक, यूनानी तथा प्राकृतिक चिकित्सा व्यवसायी नियम, 1973 (अनुकूलन आदेश 2001) के तहत की तृतीय बोर्ड का गठन करने हेतु निर्वाचन कराया जाना है. उक्त निर्वाचन में राजस्व आयुक्त संभागवार निर्वाचक नामवली, निर्वाचन कार्यक्रम तथा उम्मीदवारों के नाम आदि का प्रकाशन समय-समय पर छत्तीसगढ़ राजपत्र में किया जाना प्रावधानित है. सुलभ संदर्भ हेतु नियम 1973 की छायाप्रति संलग्न है. ज्ञातव्य है कि उक्त निर्वाचन में इस कार्यालय के रजिस्ट्रार ही निर्वाचन पदाधिकारी होता है, इसलिए इस कार्यालय द्वारा ही निर्वाचन का संचालन किया जावेगा. निकट भविष्य में नियमानुसार निर्वाचन संबंधित विषय छत्तीसगढ़ राजपत्र में प्रकाशित कराया जावेगा. छत्तीसगढ़ आयुर्वेदिक, यूनानी तथा प्राकृतिक चिकित्सा व्यवसायी नियम, 1973 सर्वसाधारण की जानकारी हेतु प्रकाशित किया जाता है.

**डॉ. पतंजलि दीवान,**
रजिस्ट्रार.

---

# छत्तीसगढ़ आयुर्वेदिक, यूनानी तथा प्राकृतिक चिकित्सा व्यवसायी अधिनियम, 1970 (क्रमांक 5 सन् 1971) की धारा 42 उपधारा 1

छत्तीसगढ़ शासन, लोक स्वास्थ्य, परिवार कल्याण एवं चिकित्सा शिक्षा मंत्रालय डी के एस भवन की अधिसूचना क्रमांक 1576/468/2001/चि शि-रायपुर, दिनांक 28 मार्च, 2001 द्वारा (दिनांक 01 नवम्बर, 2000 से) सम्पूर्ण छत्तीसगढ़ राज्य पर प्रवृत्त:—

**छत्तीसगढ़ आयुर्वेदिक, यूनानी तथा प्राकृतिक चिकित्सा व्यवसायी नियम, 1973**

क्रमांक एफ 10-2-73-4-सत्रह.—छत्तीसगढ़ आयुर्वेदिक, यूनानी तथा प्राकृतिक चिकित्सा व्यवसायी अधिनियम , 1970 (क्रमांक 5, सन् 1971), की धारा 42 द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए, राज्य शासन एतद् द्वारा, निम्नलिखित नियम, जिन्हें उक्त धारा की उपधारा (1) द्वारा अपेक्षित किये गये अनुसार पूर्व में ही प्रकाशित किया जा चुका है, बनाता है, अर्थात :—

नियम

## अध्याय एक-प्रारंभिक

1. **संक्षिप्त नाम :—** ये नियम छत्तीसगढ़ आयुर्वेदिक, यूनानी तथा प्राकृतिक चिकित्सा व्यवसायी नियम, 1973 कहलायेंगे.

2. **परिभाषा :—** इन नियमों में जब तक प्रसंग से अन्यथा अपेक्षित न हो,—
   (क) "अधिनियम" से तात्पर्य छत्तीसगढ़ आयुर्वेदिक, यूनानी तथा प्राकृतिक चिकित्सा व्यवसायी अधिनियम, 1970 (क्रमांक 5, सन् 1971) से है;

   (ख) "निर्वाचन पदाधिकारी" से तात्पर्य अधिनियम की धारा 20 की उपधारा (1) के अधीन नियुक्त रजिस्ट्रार से है;

   (ग) "प्रारूप" से तात्पर्य इन नियमों से संलग्न प्रारूप से है;

   (घ) "संचालक" से तात्पर्य छत्तीसगढ़ चिकित्सा सेवा संचालक से है;

   (ङ) अधिनियम में प्रयुक्त उन शब्दों तथा अभिव्यक्तियों का, जिन्हें कि इन नियमों में परिभाषित नहीं किया गया है, वही अर्थ होगा जो कि उन्हें अधिनियम में समनुदेशित किया गया है;

## अध्याय दो-बोर्ड के लिए निर्वाचन

3. **अध्यक्ष का निर्वाचन :—**

(1) अधिनियम की धारा 4 के अधीन सदस्यों का नाम निर्देशन तथा निर्वाचन पूरा हो जाने के पश्चात् यथाशक्य शीघ्र, संचालक, अध्यक्ष के निर्वाचन हेतु तारीख, स्थान तथा समय निश्चित करेगा और तदुपरांत निर्वाचन पदाधिकारी समस्त सदस्यों को रजिस्ट्रीकृत डाक द्वारा उपस्थित होने तथा अध्यक्ष का निर्वाचन करने हेतु तदनुसार सूचना जारी करेगा.

(2) अध्यक्ष के निर्वाचन हेतु सम्मिलन की अध्यक्षता संचालक करेंगे.

(3) इस प्रकार नियत तारीख को 12 बजे मध्यान्ह पूर्व किसी भी समय कोई सदस्य निर्वाचन हेतु निर्वाचन पदाधिकारी को एक ऐसा नाम निर्देशन पत्र परिदत्त करते हुए जिस पर कि उसके द्वारा प्रस्तावक के रूप में तथा किसी तीसरे सदस्य द्वारा समर्थक के रूप में हस्ताक्षर किए गए हों और जिसमें नाम निर्दिष्ट व्यक्ति का नाम कथित करते हुए तथा यह कथित करते हुए कि प्रस्तावक ने यह सुनिश्चित कर लिया है कि ऐसा व्यक्ति यदि उसका निर्वाचन हुआ, तो अध्यक्ष के रूप में सेवा करने के लिए रजामंद है किसी अन्य सदस्य का नाम निर्देशन कर सकेगा.

(4) निर्वाचन के लिए नियत तारीख को संचालक, सदस्यों को नाम निर्दिष्ट सदस्यों के नाम, उनके प्रस्तावकों तथा समर्थकों के नामों के साथ पढ़कर सुनायेगा और यदि केवल एक ही सदस्य इस प्रकार नाम निर्दिष्ट किया गया हो, तो उस सदस्य को अध्यक्ष के रूप में सम्यक रूप से निर्वाचित घोषित कर देगा और यदि एक से अधिक सदस्य इस प्रकार नाम निर्दिष्ट किये गये हों, तो सदस्य अध्यक्ष का निर्वाचन मतपत्र द्वारा करने हेतु अग्रसर होंगे.

(5) जहां दो से अधिक सदस्य नाम निर्दिष्ट किये गये हों वहां प्रथम मतदान में यदि किसी भी सदस्य को अन्य उम्मीदवारों द्वारा प्राप्त किये गये कुल मतों से अधिक मत प्राप्त न हों, तो उस सदस्य को जिसने कम से कम मत प्राप्त किया हो, निर्वाचन से अपवर्जित करते हुए मतदान चालू रहेगा उन उम्मीदवारों को जिन्हें प्रत्येक मतदान में मतों की कम संख्या प्राप्त हो, निर्वाचन से तब तक अपवर्जित किया जावेगा जब तक कि किसी एक उम्मीदवार को अन्य शेष उम्मीदवारों की कुल मत संख्या से अधिक मत प्राप्त न हो जाय और यथास्थिति ऐसे किसी उम्मीदवार को जिसने अन्य उम्मीदवारों से अधिक मत प्राप्त किए हों या जिसने शेष उम्मीदवारों के कुल मतों से अधिक मत प्राप्त किये हों, अध्यक्ष के रूप में निर्वाचित घोषित किया जायेगा.

(6) जहां किसी मतदान में दो या अधिक उम्मीदवार को एक समान मतों की संख्या अधिप्राप्त हो और किसी एक को उपनियम (5) के अधीन निर्वाचन से अपवर्जित किया जाना हो तो अवधारणा पर्ची डालकर किया जायेगा.

4. **उपाध्यक्ष का निर्वाचन :—** उपाध्यक्ष का निर्वाचन, अध्यक्ष द्वारा नियत किये दिनांक को किया जायेगा और नियम 3 में विहित प्रक्रिया यथोचित परिवर्तनों सहित उपाध्यक्ष के निर्वाचन को भी लागू होगी.

5. **निर्वाचक नामावलियों की तैयारी —**

(1) अधिनियम की धारा 4 के प्रयोजन के लिये निर्वाचन पदाधिकारी प्रत्येक राजस्व आयुक्त संभाग के लिए प्ररूप एक में निर्वाचक नामावली तैयार करेगा जिसमें संभाग में निवास या व्यवसाय करने वाले समस्त रजिस्ट्रीकृत चिकित्सा व्यवसायियों के नाम अन्तर्विष्ट होंगे, इस प्रकार तैयार की गई निर्वाचक नामावली निर्वाचन से कम से कम दो मास पूर्व एक ऐसी सूचना के साथ छत्तीसगढ़ राजपत्र में प्रकाशित की जायेगी जिसमें यह कथन किया गया हो कि उक्त निर्वाचक नामावली में की प्रविष्टियों या उसमें की किसी त्रुटि से संबंधित कोई आपत्ति निर्वाचन पदाधिकारी को उसके कार्यालय में सूचना में विनिर्दिष्ट किये गये दिनांक को या उसके पूर्व की जा सकेगी.

(2) किसी ऐसी चिकित्सा व्यवसायी के मामले में, जो छत्तीसगढ़ में निवास न कर रहा हो, उसका नाम उस राजस्व आयुक्त संभाग की निर्वाचक नामावली में प्रविष्ट किया जायेगा जिसमें कि वह मूलत: व्यवसाय कर रहा था.

(3) किसी भी चिकित्सा व्यवसायी का नाम एक से अधिक राजस्व आयुक्त संभाग की निर्वाचक नामावली में सम्मिलित नहीं किया जावेगा.

6. **आपत्तियों की सुनवाई :—** उक्त दिनांक को या उसके पश्चात् इस प्रकार से प्राप्त आपत्तियों पर विचार किया जायगा और निर्वाचक नामावलियों को अधिनियम के अधीन बनाये रखे गये वैद्य, हकीम तथा प्रकृतिक चिकित्सा व्यवसायियों के रजिस्टर के आधार पर पुनरीक्षित किया जायेगा और अंतिम निर्वाचक नामावलियों को अध्यक्ष इस निमित्त नियत किये गये दिनांक को या उसके पश्चात् "छत्तीसगढ़ राजपत्र" में प्रकाशित करायगा तत्पश्चात् इन निर्वाचक नामावलियों को अंतिम तथा निश्चायक समझा जावेगा.

7. **नाम निर्देशन :—**

(1) कोई भी चिकित्सा व्यवसायी जिसका नाम किसी राजस्व आयुक्त के संभाग की निर्वाचक नामावली में हो और जो अधिनियम की धारा 6 के अधीन अनर्हित न हुआ हो, राजस्व आयुक्त संभाग के लिए उम्मीदवार के रूप में नाम निर्दिष्ट किया जा सकेगा.

(2) ऐसा नाम निर्देशन प्ररूप दो में नाम निर्देशन पत्र द्वारा किया जायगा जिसका प्रदाय किसी निर्वाचक को, जो उसके लिये आवेदन करें, निर्वाचन पदाधिकारी द्वारा किया जायेगा.

(3) प्रत्येक नाम निर्देशन-पत्र दो निर्वाचकों द्वारा एक प्रस्तावक के रूप में तथा दूसरा समर्थक के रूप में हस्ताक्षरित किया जायगा परन्तु कोई भी निर्वाचक एक से अधिक नाम निर्देशन-पत्र को हस्ताक्षरित नहीं करेगा:

परन्तु यह और भी कि यदि एक ही निर्वाचक द्वारा एक से अधिक नाम निर्देशन-पत्र हस्ताक्षरित किये गये हों तो निर्वाचन पदाधिकारी द्वारा प्रथम प्राप्त किया गया नाम निर्देशन-पत्र, यदि अन्यथा यह नियमानुकूल हो, तो विधिमान्य माना जावेगा और यदि एक ही निर्वाचक द्वारा हस्ताक्षरित किये गये एक से अधिक नाम निर्देशन-पत्र निर्वाचन पदाधिकारी द्वारा एक साथ ही प्राप्त किये जाये तो ऐसे समस्त नाम निर्देशन-पत्र अवधिमान्य ठहराये जायेंगे.

(4) नाम निर्देशन-पत्र प्राप्त होने पर निर्वाचन पदाधिकारी उस पर तुरन्त प्राप्ति का दिनांक तथा समय पृष्ठांकित करेगा.

8. **निक्षेप—**

(1) किसी नाम निर्देशन-पत्र के परिदान के समय नाम निर्देशन-पत्र के साथ बोर्ड के पक्ष में भेजे गये 50.00 रुपये (रुपये पचास) की पोस्ट आफिस मनीऑर्डर रसीद संलग्न की जायगी और जब तक नाम निर्देशन-पत्र के साथ ऐसी रसीद संलग्न न हो, तक तक किसी उम्मीदवार को सम्यक रूप से नाम निर्दिष्ट किया गया नहीं समझा जायगा.

(2) यदि कोई उम्मीदवार, जिसने या जिसकी ओर से निक्षेप किया गया हो इसमें इसके पश्चात् विनिर्दिष्ट रीति तथा समय के पूर्व उम्मीदवारी वापिस लेवे या यदि ऐसे उम्मीदवार का नाम-निर्देशन अस्वीकृत कर दिया जाय, तो निक्षेप उस व्यक्ति को लौटा दिया जायगा जिसने कि उसे जमा किया हो और यदि किसी उम्मीदवार की निर्वाचन प्रारंभ होने के पूर्व मृत्यु हो जाय, तो ऐसा निक्षेप यदि उसने जमा किया हो, उसके विधि प्रतिनिधि को लौटा दिया जायगा या यदि उम्मीदवार द्वारा वह जमा न किया गया हो, तो उस व्यक्ति को लौटा दिया जायगा जिसके कि द्वारा जमा कराया गया था.

(3) यदि किसी उम्मीदवार का, जिसके द्वारा या जिसकी ओर से उपनियम (1) में, निर्दिष्ट निक्षेप किया गया हो निर्वाचन नहीं होता है और उसके द्वारा प्राप्त किये गये मतों की संख्या दिये गये मतों की कुल संख्या के 1/8 (एक अष्टामंश) से अनाधिक हो, तो निक्षेप बोर्ड को समपहत हो जायगा.

(4) उपनियम (3) के प्रयोजन के लिए, दिये गये मतों की संख्या वह संख्या समझी जाएगी जो रद्द किये गये मतों को छोड़कर गणना किये गये मतों की संख्या हो.

(5) किसी ऐसे उम्मीदवार के संबंध में किया गया निक्षेप चाहे, वह निर्वाचन हुआ हो या न हो यदि उपनियम (3) के अधीन समपहत न किया गया हो, तो राजपत्र में निर्वाचन परिणामों के प्रकाशन के पश्चात यथाशक्य शीघ्र यथास्थिति उम्मीदवार को या उस व्यक्ति को, जिसने कि उसके (उम्मीदवार की) ओर से निक्षेप किया हो लौटा दिया जायगा.

9. **नाम, निर्देशन-पत्रों का नामंजूर किया जाना तथा उसकी सूक्ष्म जांच—**

(1) ऐसे नाम निर्देशन-पत्र, जो निर्वाचन पदाधिकारी द्वारा उसके कार्यालय में इस प्रयोजन के लिये अध्यक्ष द्वारा नियत किये गये तथा राजपत्र में अधिसूचित किये गये दिनांक को 12 बजे मध्यान्ह तक प्राप्त न हों, नामंजूर कर दिये जायेंगे.

(2) प्रत्येक उम्मीदवार और उसका प्रस्तावक तथा समर्थक इस प्रयोजन के लिये अध्यक्ष द्वारा नियत किये गये दिनांक को तथा समय पर निर्वाचन पदाधिकारी के कार्यालय में उपस्थित हो सकेगा.

(3) निर्वाचन पदाधिकारी तत्पश्चात् नाम निर्देशन पत्रों की सूक्ष्म जांच करेगा और या तो अपने स्वविवेक से या की गई आपत्ति पर उन समस्त प्रश्नों को विनिश्चत करेगा जो कि किसी नाम निर्देशन की विधि मान्यता के बारे में उद्भूत हों और ऐसे किसी प्रश्न के बारे में उसका विनिश्चय अन्तिम होगा.

10. **नवम निर्देशन-पत्रों की सूक्ष्म जांच के पश्चात् प्रक्रिया :—**

(1) यदि किसी राजस्व आयुक्त के संभाग में से सम्यक रूप से नामनिर्दिष्ट किये गये उम्मीदवारों की संख्या एक हो, तो निर्वाचन पदाधिकारी तत्काल उम्मीदवार को निर्वाचित घोषित कर देगा.

(2) यदि ऐसे उम्मीदवारों की संख्या एक से अधिक हो, तो निर्वाचक पदाधिकारी उनके नाम तथा पते तत्काल राजपत्र में प्रकाशित करेगा और उनके नाम मत-पत्र प्ररूप तीन में प्रविष्ट करवायेगा.

(3) सम्यक रूप से नामनिर्दिष्ट कोई भी उम्मीदवार मतों की सूक्ष्म जांच तथा जितनी के लिए नियम दिनांक से पूरे दो दिन पूर्व न कि उसके पश्चात् लिखित तथा हस्ताक्षरित किया गया नाम वापिसी-पत्र निर्वाचन पदाधिकारी को भेजकर अपनी उम्मीदवारी वापिस ले सकेगा और तत्पश्चात् उसे यह अनुज्ञेय नहीं होगा कि वह ऐसी नाम वापसी को नामंजूर कर दे.

(4) नाम वापिसी की ऐसी सूचना प्राप्त होने पर निर्वाचन पदाधिकारी नाम वापिसी के ऐसे तथ्य को राजपत्र में प्रकाशित करेगा.

(5) यदि ऐसे किसी उम्मीदवार की, जो सम्यक् रूप से नामनिर्दिष्ट किया गया हो और जिसने उपनियम (3) में विनिर्दिष्ट किये गये अनुसार अपनी उम्मीदवारी वापिसी न ली हो, उम्मीदवारी से नाम वापिसी की सूचना प्रस्तुति के समय के बाद तथा मतदान प्रारंभ होने के पूर्व मृत्यु हो जाय, तो निर्वाचन पदाधिकारी, उम्मीदवार की मृत्यु के तथ्य के बारे में समाधान हो जाने पर यह घोषित करेगा कि उक्त निर्वाचन के संबंध में समस्त कार्यवाहियों नवीनतः प्रारंभ की जायेगी मानों की वह सभी प्रकार से एक नवीन निर्वाचन है.

(6) इस प्रयोजन के लिए नियत किये गये ऐसे दिनांक को या उनके पूर्व निर्वाचन पदाधिकारी प्रत्येक निर्वाचक को प्ररूप तीन में एक मत-पत्र जो निर्वाचन पदाधिकारी द्वारा हस्ताक्षरित किया गया हो, रजिस्ट्रीकृत डाक द्वारा भेजेगा.

परन्तु किसी निर्वाचक द्वारा उसका मतपत्र उसे प्राप्त न होने के कारण कोई निर्वाचन अधिमान्य नहीं होगा.

11. **मतदान :—**

(1) ऐसे प्रत्येक निर्व्राचक, जो अपना मत अभिलिखित कराने की वांछा करता हो, निर्वाचन पदाधिकारी को, अपना मतपत्र उसमें विहित की गई रीति से अपना मत अभिलिखित किये जाने के पश्चात् रजिस्ट्रीकृत डाक द्वारा भिजवायेगा.

परन्तु उन मतपत्रों को नामंजूर कर दिया जायगा जो अध्यक्ष द्वारा इस प्रयोजन के लिए नियत किये गये दिनांक को 12 बजे मध्यान्ह पूर्व तक निर्वाचन पदाधिकारी द्वारा प्राप्त न किये जाय.

(2) ऐसा प्रत्येक निर्वाचक, जिसने अपने मतपत्र की अनवैधानता पूर्वक ऐसी रीति में उपयोग किया हो कि जिससे उसके मतपत्र के रूप में समुचित उपयोग न किया जा सके तो निर्वाचन पदाधिकारी को वह (मतपत्र) परिदन्त किये जाने तथा अनवैधनता के बारे में उसका समाधान हो जाने पर, विकृत पत्र के स्थान पर नवीन मतपत्र अभिप्राप्त कर सकेगा और पूर्ववर्ती मतपत्र को उसके प्रतिपर्ण सहित रदद् किये गये रूप में चिन्हित किया जायगा.

12. **मतपत्रों का सुरक्षित अभिरक्षा में रखा जाना :—**

(1) निर्वाचन पदाधिकारी, अपना यह समाधान कर लेने के पश्चात कि निर्वाचकों ने अपने हस्ताक्षर प्रतिपर्ण पर कर दिये हैं, प्रतिपर्णों को अलग कर देगा और नियम 15 के अधीन उनका निर्वर्तन होने तक उन्हें सुरक्षित अभिरक्षा में रखेगा.

(2) निर्वाचन पदाधिकारी सूक्ष्म जांच के समय ऐसे किसी मतपत्र शब्द "नामंजूर किया गया" पृष्ठांकित कर देगा जिसे वह इस आधार पर नामंजूर कर दे कि वह मतपत्र दी गई शर्तों का पालन नहीं करता है.

13. **मतपत्रों की सूक्ष्म जांच—**

(1) निर्वाचन पदाधिकारी, अध्यक्ष द्वारा इस प्रयोजन के लिए नियत किये गये दिनांक को 12 बजे मध्यान्ह में अपने कार्यालय में मत-पत्रों की सूक्ष्म जांच तथा गणना करेगा.

(2) मतगणना की कार्यवाही की देख रेख हेतु प्रत्येक उम्मीदवार या तो स्वयं उपस्थित रह सकेगा या उसके द्वारा लिखित में प्राधिकृत किये प्रतिनिधि को भेज सकेगा.

(3) यदि ऐसा निवेदन किया जाय तो निर्वाचन पदाधिकारी मतपत्र न कि उनके प्रतिपर्ण, उम्मीदवारों या उनके प्रतिनिधियों को दिखायेगा.

(4) यदि किसी मतपत्र के संबंध में इस आधार पर आपत्ति की जाये कि वह उसमें के अनुदेशों का अनुपालन नहीं करता है या निर्वाचन पदाधिकारी द्वारा किसी मतपत्र के नामंजूर किये जाने के बारे में आपत्ति की जाये, तो उसे निर्वाचन पदाधिकारी द्वारा तुरंत विनिश्चित किया जायेगा जिसका विनिश्चय अंतिम होगा.

14. **मतदान का परिणाम—**

(1) मतों की गणना पूरी हा जाने पर निर्वाचन पदाधिकारी उस उम्मीदवार को जिसे कि अधिकतम मतों की संख्या प्राप्त हुई हो, तत्काल निर्वाचित घोषित कर देगा.

(2) यदि किन्हीं उम्मीदवारों में मतों की समानता पाई जाय और मत की वृद्धि से कोई उम्मीदवार निर्वाचित घोषित किये जाने का हकदार हो जाय तो उस व्यक्ति का अवधारण, जिसे कि अतिरिक्त मत दिया गया समझा जावे, निर्वाचन पदाधिकारी के समझ ऐसी रीति में जैसे कि वह अवधारित करें, पर्ची डालकर किया जायगा.

15. **मतपत्रों का रखा जाना और उनका नाशन :—** गणना पूरी हो जाने पर तथा उसके द्वारा परिणामों की घोषणा किये जाने के पश्चात् निर्वाचन पदाधिकारी मतपत्रों को और निर्वाचन से संबंधित समस्त अन्य दस्तावेजों को मुहरबंद कर देगा और उन्हें छः मास की कालावधि तक रखेगा और उसके बाद उनका नाशन करवायेगा.

16. **निर्वाचित उम्मीदवारों की नामों का प्रकाशन :—**निर्वाचन पदाधिकारी निर्वाचित उम्मीदवारों के नाम राज्य शासन को, राजपत्र में उसके द्वारा प्रकाशित किये जाने हेतु तुरन्त भेजेगा.

17. **किसी निर्वाचन को वातिल घोषित करने संबंधी राज्य शासन की शक्ति :—**राज्य शासन अपने स्वविवेक से या की गई आपत्ति पर किसी निर्वाचन को किसी भ्रष्ट तरीके या अन्य पर्याप्त कारण से वातिल घोषित कर सकेगा और निर्वाचकगणों को नवीन निर्वाचन करने हेतु कह सकेगा. इस नियम के अधीन राज्य शासन का विनिश्चय अंतिम होगा.

18. **राज्य शासन का विनिश्चय अंतिम होगा :—**नियम 3, 4, 5, 6, 7, 8, 9, 10, 11, 12, 13, 14, 15, 16, तथा 17 के आशय, निर्वाचन या लागू किये जाने संबंधी उद्भूत होने वाले किसी प्रश्न के बारे में राज्य शासन का विनिश्चय अंतिम होगा.

## अध्याय तीन-अपील

19. **अपील की विशिष्टयां :—** अधिनियम की धारा 19 की उपधारा (2) के खंड (ख) के अधीन किसी व्यक्ति के रजिस्ट्रीकरण के संबंध में या रजिस्टर में किसी प्रविष्टि के लिये जाने बाबत् रजिस्ट्रार को विनिश्चय के विरूद्ध अपील लिखित में होगी और उसमें संबंधित व्यक्तियों के नाम उनकी अर्हताएं वे दिनांक तथा वे प्राधिकारी जिनसे कि उन्हें प्राप्त किया गया था और अन्स साखान विशिष्टियों के साथ वे आधार भी कथित किये जायेंगे जिस पर कि अपील में दावा किया गया हो.

20. **अपील किसी समिति को निर्दिष्ट की जायगी :—**अपील प्राप्त होने पर, बोर्ड के सदस्यों में से गठित किसी समिति को विचारार्थ तथा रिपोर्ट प्रस्तुत करने हेतु निर्दिष्ट की जायगी.

21. **दस्तावेज मांगने की समिति की शक्ति :—**समिति को संबंधित व्यक्ति से निरीक्षण हेतु मूल उपाधि उपाधिपत्र या अनुज्ञप्ति और ऐसे अन्य दस्तावेजों या मौखिक साक्ष्य की, जिसे कि वह (समिति) आवश्यक समझे, निरीक्षण हेतु मांगने की शक्ति होगी.

22. **समिति बोर्ड की रिपोर्ट देगी :—**अपनी जांच पूरी कर लेने के पश्चात समिति अपनी ऐसी सिफारिशें, जिन्हें कि वह करना उचित समझे, उन सिफारिशों के कारणों को समाविष्ट करते हुए एक रिपोर्ट बोर्ड को प्रस्तुत करेगी.

23. **बोर्ड की अपील तथा रिपोर्ट का प्रस्तुत किया जाना :**—अपील, उस पर समिति की रिपोर्ट तथा मामले से संबंधित समस्त अन्य दस्तावेजों बोर्ड के समक्ष उसके आगामी सम्मिलन में प्रस्तुत की जायगी/किये जायेंगे.

24. **अपील की सुनवाई का दिनांक बोर्ड द्वारा अधिसूचित किया जायेगा :**—वह दिनांक, जिसको कि बोर्ड द्वारा अपील पर विचार किया जायगा, संबंधित व्यक्तियों को अधिसूचित किया जायगा. उन्हें यदि वह ऐसा करना चाहे, अपने मामले का बोर्ड के समक्ष या तो व्यक्तिश: या उनके विधिक प्रतिनिधि द्वारा प्रतिनिधित्व करने हेतु अनुज्ञात भी किया जायगा.

## चौथा अध्याय-रजिस्ट्रार

25. **नियुक्ति के लिए अर्हता :**—

(1) रजिस्ट्रार के पद पर नियुक्त हेतु मान्यता प्राप्त किसी विश्वविद्यालय की उपाधि प्राप्त होना एक अनिवार्य अर्हता होगी किन्तु इसके अलावा विधि में उपाधी को इस पद पर नियुक्ति हेतु अधिमान्यता दी जायगी.

(2) **दूसीर आवश्यक अर्हता :**—किसी मान्यता प्राप्त संस्था से आयुर्वेद की परीक्षा में अर्ह कोई व्यक्ति.

(3) इस पद के लिए किसी शासकीय या अशासकीय संस्था में कम से कम पांच वर्षों का प्रशासकीय अनुभव.

26. **रजिस्ट्रार का वेतनमान :**—

(1) रजिस्ट्रार के पद का वेतनमान रुपये 275-275-300-15-405-द.रो-20-425-25-475 होगा.

(2) राज्य शासन के अधीन समान पदों के मामले में अनुज्ञेय महंगाई तथा अन्य भत्ते इस पद के लिए भी लागू होंगे.

(3) राज्य शासन द्वारा अपने कर्मचारियों को समय-समय पर मन्जूर किये गये महंगाई तथा अन्य भत्तों के लाभ बोर्ड के कर्मचारियों को भी अनुज्ञेय होंगे.

27. **रजिस्ट्रार की नियुक्ति :—**

(1) रजिस्ट्रार की नियुक्ति उपनियम (2) के अधीन गठित की गई समिति द्वारा सिफारिश किये गये 3 व्यक्तियों से अनधिक व्यक्तियों की तालिका में की जायगी परंतु यदि बोर्ड इस प्रकार सिफारिश किये गये व्यक्तियों में से किसी को भी अनुमोदित न करे या समिति द्वारा सिफारिश किये गये व्यक्ति या व्यक्तियों में से बोर्ड द्वारा अनुमोदित किया गया व्यक्ति/किये गये व्यक्ति नियुक्ति स्वीकार करने के लिये इच्छुक न हों, तो बोर्ड ऐसी समिति से नवीन सिफारिशों की मांग कर सकेगा.

(2) समिति में बोर्ड का अध्यक्ष, उपाध्यक्ष तथा राज्य शासन का एक नाम निर्देशित अन्तर्विष्ट होगा.

(3) समिति, उसके द्वारा अनुमोदित किये गये प्रारूप के अनुसार दैनिक समाचार पत्रों में विज्ञापन प्रकाशित कर इस पद के लिए आवेदन-पत्र मंगायेगी, जिला नियोजन कार्यालय को भी सूचना दी जायगी.

(4) संयोजक, समिति के अनुमोदन से उम्मीदवारों को,उसे द्वारा विनिर्दष्ट किये गये दिनांक, समय तथा स्थान पर साक्षात्कार हेतु बुलायेगी.

28. **सेवा की शर्तें :—**

(1) रजिस्ट्रार की नियुक्ति दो वर्षों की कालावधि के लिये की जायेगी और उसके बाद बोर्ड यदि उसके कार्य से समाधान हो जाय, तो उसे या तो स्थायी कर देगा या परिवीक्षा कालावधि को एक समय में एक वर्ष की कालावधि के लिए विस्तारित कर देगा परंतु यदि बोर्ड का उसके कार्य से समाधान न हो तो एक मास की सूचना देने या सूचना के बदलने में एक मास का वेतन देने के पश्चात् उसकी सेवायें समाप्त कर सकेगा.

(2) रजिस्ट्रार की सेवायें पेंशन योग्य नहीं होगी तथा अभिदायी भविष्य निधि द्वारा शासित होगी.

(3) रजिस्ट्रार ऐसे आकस्मिक अवकाश, अर्जित अवकश तथा यात्रा भत्ता आदि के लिये हकदार होगा जो इस प्रवर्ग के शासकीय सेवकों के लिये अनुज्ञेय हो.

(4) सामान्यत: रजिस्ट्रार की अधिवार्षिकी आयु 55 वर्ष होगी और तत्पश्चात् उसे सेवा निवृत्त कर दिया जायगा परन्तु यदि कोई पदधारी शारीरिक रूप से उपयुक्त हो और बोर्ड द्वारा यह सिफारिश की जावे की 55 वर्ष के बाद उसकी सेवायें अनिवार्य हैं, तो इस संबंध में बोर्ड को एक संकल्प पारित करना होगा और तब सेवा वृद्धि इस शर्त पर मंजूर की जायगी कि किसी भी मामले में सेवा वृद्धि 60 वर्ष की आयु के बाद नहीं दी जायगी.

(5) रजिस्ट्रार के विरूद्ध अनुशासनात्मक विषयों के संबंध में छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (वर्गीकरण, नियंत्रण तथा अपील) नियम, 1966 के उपबंध यथावश्यक परिवर्तनों सहित लागू होंगे.

## अध्याय पांच-व्यवसायियों का रजिस्ट्रीकरण

29. **बोर्ड द्वारा बनाये रखे जाने वाले रजिस्टर का प्ररूप :**—अधिनियम की धारा 24 के अधीन राज्य के व्यवसायियों का रजिस्टर प्ररूप चार में बनाये रखा जायगा.

30. **रजिस्टर का सत्यापन :**—राज्य के व्यवसायियों के रजिस्टर का सत्यापन अध्यक्ष द्वारा अपने हस्ताक्षर अंकित कर दिया जायगा.

31. **रजिस्ट्रीकरण के लिए आवेदन-पत्र :**—रजिस्ट्रीकरण के लिए आवेदन-पत्र प्ररूप पांच में होगा और उसके साथ ऐसे प्रमाण-पत्र, उपाधि या उपाधि-पत्र का जो कि अधिनियम में रजिस्ट्रीकरण के लिए अनुमोदित हों, राजपत्रित पदाधिकारी द्वारा सम्यक् रूप से अनुप्रमाणित प्रति संलग्न होगी ऐसे अन्य प्रमाण-पत्रों की भी जिन्हें कि आवेदन पर विनिश्चय किये जाने के लिये विचार करने हेतु व्यवसायी प्रस्तुत करने की वांछा करे, संलग्न किया जा सकेगा. रजिस्ट्रार ऐसे अन्य प्रमाण-पत्र, प्रशंसा-पत्र आदि भी प्रस्तुत करने की अपेक्षा कर सकेगा, जो कि वह आवश्यक समझे. मूल प्रमाण-पत्र आदि आवेदन-पत्र के साथ संलग्न नहीं किये जायेंगे किन्तु रजिस्ट्रार किसी आवेदक उन्हें पेश करने की अपेक्षा कर सकेगा.

32. **फीस का निक्षेप :—**

(1) ऐसे किसी व्यक्ति को जो राज्य के व्यवसायियों के रजिस्टर में अपना नाम अधिनियम की धारा 25 की उपधारा (1) के अधीन प्रविष्ट करने हेतु आवेदन करे, आवेदन-पत्र के साथ 20 रुपये का निक्षेप धनादेश द्वारा करना होगा.

(2) ऐसा कोई व्यक्ति, जिसका कि नाम राज्य के व्यवसायियों के रजिस्टर में प्रविष्ट किया गया है और जिनसे आयुर्वेद, यूनानी या प्राकृतिक चिकित्सा में कोई उपाधि, उपाधि-पत्र तथा अन्य समान अर्हता प्राप्त की हो, तो वह धारा 26 के अधीन रजिस्ट्रार को धनादेश द्वारा 5 रुपये की फीस के साथ आवेदन-पत्र प्रस्तुत कर अपनी अतिरिक्त अर्हता रजिस्ट्रीकृत करा सकेगा.

(3) ऐसा कोई व्यक्ति, जो धारा 27 के अधीन अस्थायी क्लीनिक व्यवसायी के रूप में रजिस्ट्रीकरण की वांछा करता है, इस प्रयोजन के लिये संबंधित परीक्षा में सफलता का प्रमाण-पत्र संलग्न करते हुए आवेदन कर सकेगा. रजिस्ट्रार, प्रमाण-पत्र के साथ ऐसा आवेदन-पत्र प्राप्ति होने पर एक अस्थायी प्रमाण-पत्र जारी करेगा.

(4) किसी रजिस्ट्रीकृत व्यवसायी के प्रमाण-पत्र खो जाने या नष्ट हो जाने की दशा में संबंधित व्यक्ति, रजिस्ट्रार को 5 रुपये की फीस के साथ एक ऐसा आवेदन-पत्र प्रस्तुत करेगा जो प्रमाण-पत्र खो जाने के बाबत मजिस्ट्रेट द्वारा सम्यक् रूप से प्रमाणित किया गया हो और इस प्रकार प्रमाणीकरण किये जाने पर रजिस्ट्रार दूसरा प्रमाण-पत्र जारी करेगा.

33. **पते में तब्दीली :**—प्रत्येक व्यवसायी इस बात की सावधानी बरतेगा कि वह उसके पते में की किसी तब्दीली के बारे में रजिस्ट्रार को तुरन्त रिपोर्ट दे और इस संबंध में प्राप्त हुई रजिस्ट्रार की किसी संसूचना का उसे (रजिस्ट्रार को) तुरन्त उत्तर देगा, जिससे कि उसका सही पता राज्य के रजिस्ट्रीकृत व्यवसायियों के रजिस्टर में समुचित रूप से प्रविष्ट किया जा सके.

34. **राज्य के व्यवसायियों के रजिस्टर का प्रकाशन :**—रजिस्ट्रार के लिये यह बाधताकारी होगा कि वह प्रत्येक पांच वर्षों में राज्य के व्यवसायियों के रजिस्टर का प्रकाशन कराये परन्तु यह कि प्रथम प्रकाशन बोर्ड के गठन से तीन वर्ष समाप्त होने के एक सौ बीस दिन पूर्व किया जाना चाहिए. रजिस्ट्रार ऐसी मुद्रित सूची की प्रति कुछ कोरे कागजों के साथ रखेगा, जिनमें कि वह उस वर्ष में अपेक्षित किसी तब्दीली या हटाये जाने संबंधी प्रविष्ट करेगा.

35. **रजिस्ट्रीकरण का प्रमाण-पत्र :—** ऐसा प्रत्येक व्यक्ति, जिसका कि नाम राज्य के व्यवसायियों के रजिस्टर में प्रविष्ट किया गया हो, प्रारूप छः में रजिस्ट्रार को आवेदन कर सकेगा तथा रजिस्ट्रीकरण प्रमाण-पत्र अभिप्राप्त करने के लिए हकदार होगा. प्रमाण-पत्र रजिस्ट्रीकरण के लिये आवेदन-पत्र प्राप्त होने के दिनांक से 9 मास के भीतर बोर्ड के कार्यालय से जारी किया जायेगा. उन व्यक्तियों को, जिनका आवेदन-पत्र नामंजूर किया गया हो, उनके आवेदन-पत्र की नामंजूरी से तीस दिन के भीतर अनुदेश दिये जायेंगे.

36. **रजिस्ट्रीकरण का सबूत**—रजिस्टर का अंतिम संस्करण रजिस्टर का विधिक सबूत होगा परन्तु यह कि यदि किसी व्यक्ति का नाम राज्य के व्यवसायियों के रजिस्टर में मुद्रित न हो और जो रजिस्ट्रार द्वारा हस्ताक्षरित किया गया इस बात का प्रमाण-पत्र कि उसका नाम बोर्ड के कार्यालय में रजिस्ट्रीकृत है, पेश कर सके तो वह इस बात का सबूत माना जायगा कि वह (व्यक्ति) एक रजिस्ट्रीकृत व्यक्ति है.

37. **व्यवसायियों के रजिस्टर में सम्मिलित किये जाने हेतु आवेदन-पत्र**—ऐसे व्यक्ति, जो अधिनियम की धारा 28 की उपधारा (2) के अधीन व्यवसायियों की सूची में अपने नाम समाविष्ट करने की वांछा करते हों, 50 रुपये की फीस के साथ प्ररूप सात में रजिस्ट्रार को आवेदन कर सकेंगे, रजिस्ट्रार आवेदन-पत्र के बारे में अपना समाधान कर देने के पश्चात् उसका नाम व्यवसायियों की सूची में समाविष्ट कर लेगा और उसकी प्रज्ञापना संबंधित व्यक्ति को देगा.

38. **विघटित बोर्ड के व्यवसायियों का रजिस्ट्रीकरण**—अधिनियम की धारा 44 के अधीन विनिर्दिष्ट उन अधिनियमों में से जो कि निरसित किये गये हैं, किसी के भी अधीन रजिस्ट्रीकृत समस्त चिकित्सा व्यवसायियों को बोर्ड की स्थापना के दिनांक को, यदि वे अपेक्षित अर्हता रखते हों, नियम 35 के अधीन उनका नाम रजिस्ट्रीकृत किये जाने के पश्चात् एक प्रमाण-पत्र दिया जायेगा किन्तु ऐसा प्रमाण-पत्र प्राप्त करने के पूर्व उन्हें रजिस्ट्रार को पुराना रजिस्ट्रीकरण प्रमाण-पत्र भेजना होगा.

39. **राज्य के व्यवसायियों के रजिस्टर में से व्यवसायी के नाम का हटाया जाना**—रजिस्ट्रार अधिनियम की धारा 21 की उपधारा (4) के अधीन रजिस्ट्रीकृत चिकित्सा व्यवसायियों के नामों के हटाये जाने बाबत सूचना उसके लिए लिखित में कारण देते हुए, सर्वाधिक प्रचलित दैनिक समाचार पत्रों में प्रकाशित करायेगा और यदि छः मास के भीतर ऐसे व्यवसायी से कोई उत्तर प्राप्त न हो, तो रजिस्ट्रार उसका नाम चिकित्सा व्यवसायियों के रजिस्टर में से हटा देगा.

## अध्याय छः-निरसन

40. **निरसन**—इन नियमों के प्रारंभ होने के ठीक पूर्व प्रवृत्त इन नियमों के तत्स्थानी वे समस्त नियम एतद्द्वारा निरसित किये जाते हैं.

परन्तु इस प्रकार निरसित किये गये किन्हीं भी नियमों के अधीन की गई कोई बात या की गई कोई कार्यवाही, जब तक कि ऐसी बात या कार्यवाही इन नियमों के किन्हीं भी उपबन्धों से असंगत न हो, इन नियमों के तत्स्थानी उपबन्धों के अधीन की गई समझी जायगी.

प्ररूप–एक
(नियम 5 देखिये)

**.................................. राजस्व आयुक्त संभाग**

छत्तीसगढ़ आयुर्वेदिक, यूनानी तथा प्राकृतिक चिकित्सा व्यवसायी अधिनियम 1970 की धारा 4 की उपधारा (1) के खण्ड (ग) के अधीन ......................................राजस्व आयुक्त संभाग में मतदान के लिये अर्ह रजिस्ट्रीकृत व्यवसायियों की सूची

| क्रमांक | उन व्यक्तियों के मामलों में जो मतदान के लिए अर्ह हों, रजिस्ट्रीकरण क्रमांक | नाम | पिता का नाम | पता |
|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) |

मैं यह प्रमाणित करता हूं कि वे समस्त व्यक्ति, जिनके कि नाम उपरोक्त नामावली में प्रविष्ट किये गये हैं, छत्तीसगढ़ आयुर्वेदिक, यूनानी तथा प्राकृतिक चिकित्सा व्यवसायी अधिनियम, 1970 के अधीन मतदान के लिये अर्ह हैं.

दिनांक .............................

....................................
**निर्वाचन पदाधिकारी**

प्ररूप–दो

(नियम 7 देखिये)

**नाम निर्देशन–पत्र**

छत्तीसगढ़ आयुर्वेदिक, यूनानी तथा प्राकृतिक चिकित्सा व्यवसायी अधिनियम 1970 की धारा 4 की उपधारा (1) के खण्ड (ग) के अधीन निर्वाचन

| उम्मीदवारों का नाम | पिता का नाम | रजिस्ट्रीकरण क्रमांक तथा उस निर्वाचन क्षेत्र का नाम जिसके लिये नाम निर्देशन किया गया है | पता | प्रस्तावक के हस्ताक्षर पूरे नाम तथा रजिस्ट्रीकरण क्रमांक सहित | समर्थक के हस्ताक्षर पूरे नाम तथा रजिस्ट्रीकरण क्रमांक सहित |
|---|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |

मैं, एतद्द्वारा, घोषित करता हूं कि मैं वही व्यक्ति हूं जिसके कि बारे में ऊपर कालम (3) में प्रविष्टिय दी गई हैं और वह कि मैं इस नामनिर्देशन से सहमत हूं.

.................................

**(हस्ताक्षर) उम्मीदवार**

टिप्पणी—ऐसे नाम निर्देशन–पत्र जो, दिनांक ...........................को 12 बजे मध्यान्ह के पूर्व निर्वाचन पदाधिकारी के द्वारा प्राप्त न हो अविधिमान्य होंगे.

